आई, वह मेरी सुध भी नहीं लेता।

बौद्ध गुफाओं के देखने के बाद हम ब्राह्मणिक गुफाओं में गए। पहाड़ काटकर विशाल कैलाश मन्दिरों को आश्चर्य और अभिमान के साथ देखा। फिर जैन गुफाओं की बारी आई। डा. उदयनारायण, पं. बलभद्र मिश्र, वाचस्पति पाठक, आनन्दजी, भगवतीप्रसाद वाजपेयी, डा. केशरीनारायण शुक्ल सभी ऐसे व्यक्ति मण्डली में थे, जिनके साथ इन स्थानों के देखने में आनन्द आता था। लौटते वक्त हम खुलदाबाद (स्वर्गपुरी) आए। शायद औरंगजेब ने ही इसे यह नाम दिया। दक्षिण की रियासतों को छिन्न-भिन्न करें मुगल-साम्राज्य को बढ़ाने के लिए जिस समय औरंगजेब अपने शासन के आधे साल इधर लगा रहा था, हो सकता है, उस समय यह स्वर्गपुरी ही रही हो। लेकिन आजकल तो अधिकतर गिरे-पड़े और श्रीहीन मकान ही दिखाई पड़ते थे। औरंगजेब इधर ही मरा और खुलदाबाद ही में उसे दफनाया गया। वहाँ से हम देवगिरि (दौलताबाद) गए। यह दक्षिण के दुर्गों में अजेय समझा जाता था। गोलकुण्डा की तरह यहाँ भी एक अलग-थलग शैल के चारों तरफ विशाल नगरी बसी हुई है। उस नगरी के अवशेष दूर-दूर तक मिलते हैं। लेकिन, देखने लायक इमारतें शैल के ऊपर या उसके पास में हैं। फाटक के भीतर होकर हमारी मण्डली मीनार के पास पहुँची, फिर पर्वत पर चढ़ने लगी। वहाँ की इमारतें देखते लौटकर पुराने सूखे हुए जलकुण्ड के पास हजार खम्भों की मस्जिद देखी। 6 सौ वर्ष पहिले मन्दिर से इसे मस्जिद में परिवर्तित किया गया था, और अब आठ मास हो गए, वहाँ भगवती विराजमान थीं। पुजारी भी नियुक्त हो गए थे। हमारे साथियो ने बडी उत्सुकता के साथ भगवती का दर्शन किया। उपन्यासकार और कवि पं. भगवतीप्रसाद वाजपेयी तो थोड़ी देर के लिए वहाँ द्वारपाल बनने के लिए तैयार हो गए, जबकि मैंने फोटो लिया। मन्दिर 13वीं सदी के अन्त तक, ओर फिर मस्जिद, और फिर 1949 में मन्दिर–परिवर्तन आखिर ससार का नियम है। देवगिरि के इस शैल ने ओर भी कितने परिवर्तन देखे होंगे। मुहम्मद तुगलक ने इसे दौलताबाद बनाकर इसके भाग्य को खोलना चाहा था। दिल्ली को उजाड़कर यहाँ वह नई दिल्ली बसाना चाहता था। लोग उसे झक्की और सनकी कहते थे, लेकिन इसमें झक और सनक की तो कोई बात नहीं थी। वह जानता था और देख चुका था कि राजधानी को अगर राज्य के एक छोर में रखा गया, तो दक्षिण पर हम अपना अधिकार कायम नही रख सकते। इसी दूरी के कारण यहाँ बहमनी रियासत बनी, फिर उसकी जगह पाँच रियासतें आ मोजूद हुई, जिन्होंने शाहजहाँ और औरंगजेब के दाँत खट्टे कर दिए!

बड़ी सड़क के किनारे हम लोगों का मध्याह्न-भोजन हुआ। शाम तक के लिए हम निश्चिन्त घूमते रहे। औरंगाबाद लौटने पर रात हो गई। धर्मशाला में किसी तरह गुजारा हो गया। दूकानें बाहर बहुत थीं, खाने की कोई दिक्कत नहीं थी, लेकिन हमारे देश में पाखाने की ओर अभी ध्यान देने की जरूरत नही समझी जाती। जब तक हमारे पाखाने साफ-सुथरे नही हो जाते, तब तक हम सभ्य और संस्कृत भी नहीं कहे जा सकते, यह भी निश्चित है।

**अजिंटा (अजन्ता)**–1949 की आज अन्तिम तिथि और शनीचर का दिन था। हमने अंजिटा आने-जाने के लिए अपने आदमियों के लिए एक बस ठीक कर ली थी। यदि पूरी बस अपने हाथ में हो और साथी सभी सहृदय और समानधर्मा हों, तो दस-बीस क्या सैकड़ों मीलों की यात्रा आनंद लेते हुए की जा सकती है। हमारी बस डीजल इंजन की थी। इंजन या मोटर अगर सँभालकर रखी जाए, तो उन्हे बहुत दिनो तक अच्छी हालत में रखा जा सकता है, बेगार टाली जाए, तो उसमे खराबी होने में देर नहीं लगती। इसी बेपर्वाही से हमारी बस की गति मन्द थी। हम सवा 8 बजे अजन्ता से चले। 58 मील पर अजिंटा गाँव है, जहाँ से सात मील आगे अजिंटा लेण्या–बेरूढ 18 ही मील पर था। गति मन्द होने से मन में कुढ़न हो रही थी। रास्ते में सड़क के किनारे कई गाँव पड़े। हैदराबाद रियासत में 90 प्रतिशत से भी अधिक हिन्दू रहते हैं, लेकिन मुगल-काल ही से यहाँ का हरेक मुसल्मान हिन्दुओं को अर्ध-दास समझता आया था। मैं उस युग को कई बार यहाँ आकर देख चुका था। अब देख रहा था, कासिम रिज़वी के समय जो मुसल्मान सिंह की तरह दहाड़ रहे थे, वे भीगी बिल्ली हो गए थे। अभी ताजी बात है, इसलिए पहिली स्थिति से नई स्थिति में आने में वह अभी अपना संतुलन खो चुके थे। कुछ समय लगेगा, फिर वह समझने लगेंगे कि इस भूमि के हम भी उसी तरह स्वामी

हैं, जैसे यहाँ के हिन्दू। यहाँ की हरेक चीज को हमें भी उन्ही की तरह अपना समझना चाहिए, और यहाँ की सभी कीर्तियों का हमे अभिमान होना चाहिए। ये काफिरो की यादगारे हैं, और ये मुसल्मानो की, अथवा ये हमारी यादगारें है, और ये म्लेच्छों की, यह भाव छूटकर सबके हृदय में एकता जरूर आएगी, चाहे उसमें कुछ समय लगे।

अजिंठा गाँव बडी वस्ती है। इसके किनारे प्राकार हैं। बाजार भी है। पास की नदी बाँध दी गई है, ताकि गर्मियां मे भी पानी मिलता रहे। बाजरे और गेहूँ की फसल एक साथ खडी थी। वस्तुतः हैदराबाद काफी दक्षिण है और उत्तर का ऋतु-भेद यहाँ कम मिलता है।

गाँव से आगे बढ़ती हुई हमारी बस लेण्या के पास 11 बजे पहुँची। अजन्ता तक नई सडक बन गई है। गुफाओ के देखने मे हमारे ढाई घंटे लगे। चित्रो को विशेष तोर से देखा गया। उत्तर मे जेलगाँव स्टेशन पर उतरकर भी अजन्ता आया जा सकता है, पर हैदराबाद से आनेवालो के लिए यही रास्ता टीक है। जंलगाँव यहाँ से 25 मील ही है। गुफाओं के दर्शन के बाद हमने सडक के किनारे ही बैठकर मध्याह्न-भोजन किया। सभी चीजे हमारे साथ थी। पहिले ऐसा नही था। अब की तो मालूम होता था, अजन्ता मे रोज ही दर्शको का छोटा-मोटा मेला लगा रहता है। पहिली बार मै 1929 में आया था। उस समय अभी यहाँ सुनसान जगल-सा दीखता था। 1933 में भी उससे बेहतर स्थिति नही दखी, लेकिन 16 वर्ष बाद अब काया पलट-सी मालूम होती थी। हमारे राष्ट्र को अजिंटा पर अभिमान हे, लकिन इस अभिमान को हम केवल अपने तक सीमित नही रख सकते। यह इसी से मालूम है कि 1955 मे चीन ने अजिंटा की 15वीं शताब्दी मनाई है। चीनी गणराज्य अपनी चित्रकला में अजिंटा की देन को स्वीकार करता है। इसी के प्रति अपना सम्मान प्रकट करने के लिए उसने यह उत्सव मनाया। भारत की अभी इधर नजर भी नही गई। सचमुच ही यह खबर सुनकर हम आँख मलकर देखने लगे, हम सोते रह गए और अजिंटा के प्रति अपनी श्रद्धा प्रकट करने में चीन आग बढ गया। अजन्ता ने भारतीय सस्कृति से प्रभावित हरक देश को एक सूत्र में बाँध रखा हे। जापान के प्राचीनतम मन्दिर होरियोजी के बोधिसत्व की तस्वीर देखकर सभी अजिंटा को याद करने लगते हे।

भोजन के बाद हम लोग बस पर बैठे। बनारसी हो और उसका पान से प्रेम न हो, यह असम्भव है। वाचस्पतिजी पक्के बनारसी है। उनका बडा-सा पनडब्बा हमेशा पान के बीडा से भरा रहता है। उसमें बनारसी पान यहाँ कैसे हो सकता था ? जिसे बनारसी पान कहते है, वस्तुतः वह मगही पान है। लेकिन, दूसरे की चीजो पर अपना ठप्पा लगाना बनारस खूब जानता हे। रेशम कही से आया, और उसे बनारसी रेशम (काशी सिल्क) का नाम मिल गया। पालि-ग्रथो मे काशी-चन्दन का उल्लेख जब मैंने पढ़ा, तो मुझे ख्याल हुआ कि सुदूर दक्षिण के चन्दन को ही लेकर बनारस ने अपना ठप्पा लगाया होगा। यह धारणा गलत साबित हुई, जबकि छपरा जिले के माझी गाँव मे जगली चन्दन के कुछ बिरव देखे और यह मानने के लिए मजबूर होना पडा कि काशी की भूमि मे भी चन्दन पैदा होता था। में बनारस का तो नही, लेकिन काशी जनपद की ही सन्तान हूँ। और इस जनपद के गाँवों में भी अच्छे किसम के पान को खाकर मुझे यह भी विश्वास हो गया कि ताम्बूल-विलास की आदि भूमि काशी ही हे। पान से मेरा वेर नही हो सकता था, लेकिन खाने का मौका छठे-छमाहे मिलता। अच्छा मिले तो खा लेता, घटिया के खाने की इच्छा नही होती। छठे-छमाहे के पान खाने मे अक्सर बीडे मे कभी अधिक चूना रहता और मुँह कट जाता। फिर गुनाह बेलज्जत कहकर पछताने लगता। सोचता, मै क्यो इसे खाता हूँ ? उस दिन अजिंठा मे भोजन के बाद आराम से बस पर बैठ मैंने कहा—"पाठकजी, पान !" पाठकजी ने अपना डब्बा मेरे हाथ की ओर बढा दिया। मैंने ऊपर का बीडा मुँह मे डाला। मुँह मे चुनचुनाहट मालूम हुई। मैंने पाठक जी से कहा—"चूना ज्यादा लगा दिया है क्या ?" पाठकजी घबडाकर बोले—"ऊपर का पान तो नही लिया।" सचमुच ही मैंने ऊपर का पान लिया था, और कायदे के अनुसार मुझे ऐसा ही करना चाहिए था। लेकिन जब तक पाठकजी 'हाँ-हाँ' करे, तब तक सिर्फ चूना रखा हुआ वह पान दाँतो के नीचे आकर कुचला जा चुका था, मेरे सारे मुँह में चूना भर गया था। थूकने से क्या होता है ? चूना तो अपना काम कर चुका था। थोडा-बहुत कटाव होता तो गरी खाने से या दूसरी तरह से कुछ त्राण मिलता।

अब तो हफ्ते-भर के लिए नमकीन, मसाला-मिर्चवाला खाना हराम था। अच्छा गोश्त पका हुआ देखकर टुकुर-टुकुर ताकते रहना पड़ता। मसालेदार आलू देखता तो अपनी उस दिन की बेवकूफी पर रोष आता। मैंने तय कर लिया कि अब पान नहीं खाऊँगा। छः वर्ष से ऊपर इस नियम को पालन करते हो गए। कोई धार्मिक खफ्त तो थी नहीं, जिसको मानने के लिए मैं मजबूर हूँ, लेकिन किसी बात को ते कर लेने पर मेरे लिए यह वैसी ही हो जाती है। उससे भी बढ़कर यह भी तो ख्याल आता है कि छटे-छमाहे खाने पर फिर मुँह कटता ही रहेगा।

रात हो गई थी, जब कि साढ़े 8 बजे हम औरंगाबाद पहुँचे। आधे घंटे में हमें मनमाड की गाड़ी पकड़नी थी। बड़ी भीड़ थी। 1949 साल बीतने के आध घंटे बाद हम मनमाड पहुँचे। 3 बजे नागपुर एक्सप्रेस मिला, जिसमें हम अपने संख्या-बल के भरोसे ही चढ़ने में सफल हुए। चढ़ते-चढ़ते कुली आकर एक बिस्तरा यह कहकर रख गया कि यह आपके साथी का है।

इस साल के कामों में 'घुमक्कड़ शास्त्र' 'आज की राजनीति' और परिभाषा निर्माण मुख्य थे। पहिली दोनों पुस्तकें लिखकर प्रकाशित भी हो गई। 'मधुर स्वप्न' 20 अध्याय तक लिखा जा चुका था, और 'दार्जिलिंग-परिचय' के भी कुछ अध्याय तैयार हो चुके थे। संविधान के अनुवाद में काफी समय लगा था। सब मिलाकर साल व्यस्त जीवन का रहा।

# 21
# नीड़ की खोज

1950 के प्रथम दिन का सवेरा वम्वई की सीमा के भीतर हुआ। आनन्दजी, डा केसरीनारायण, मै और कमला दूसरे दर्जे के एक ही डब्बे मे थे। सवा 2 बजे दिन का हम वर्धा पहुँचे। हिन्दी नगर में दो-ढाई दिन रहना था। मनमाड में जो होलडाल कुली रख गया था ओर जिसे शीलभद्रजी वड यतन से उठाकर लाए थे, यहाँ आने पर कोई उसका पूछनेवाला नही मिला। खोलकर देखने पर उसमें स्लीपर, गोन, एक लाल साड़ी और कुछ ओर कपडे थे। उस पर जी. एस. लिखा हुआ था। लेकिन, भारतवर्ष के 40 करोड लोगो मे जी. एस. का केसे पता लगता। पता लगाने की कोई कुंजी वहाँ नही थी। अन्दाज से यह कहा जा सकता था कि किसी गुजराती महिला का यह होलडाल है। इसे किसको सौपा जाये, इसकी चिन्ता शीलभद्रजी को करनी थी।

वर्धा–यद्यपि सेवाग्राम हम कितनी ही वार देख चुके थे, लेकिन साथ मे नए मित्र हो, तो उनके साथ गाँधीजी के आश्रम को देखने जाना आवश्यक हो जाता है। 2 जनवरी को प चन्द्रशेखर वाजपेयी, हर्षवर्द्धनजी (इलाहावाद) और कमला को लिये हम सेवाग्राम पहुँचे। चार मील की यात्रा ताँगे ने पौन घटे मे पूरी की। ताँगेवाले ने एक वडे पते की वात बतलाई। रास्ते में महिला आश्रम पडा। हम सफेदपोशो के मुँह से अशुद्ध नाम निकलते सुनकर वह केसे चुप रहता ? उसने महिला आश्रम का निर्वाचन करते हुए बतलाया–वाबूजी, यहाँ स्त्रियाँ रहती है, अपने ही हाथ मैला साफ कर लेती हे, इसीलिए इसका नाम 'मैला आसरम' है। सचमुच हमें स्वप्न में भी असली तत्त्व का पता नही लग सकता था। जिनका हम लोग अशिक्षित, उजड्ड समझते है, वह भी कभी-कभी लाख रुपए की वात वतला देते हे। मे तो बाहर का था, महिला आश्रम की मत्राणी शान्तावेन को भी असली रहस्य नही मालूम हुआ था, गाँधीजी से सम्बन्ध रखनेवाले आश्रम में मैला साफ करने का काम लोग करते ही है, इसलिए उनके लिए इससे उपयुक्त नाम नही हो सकता था। इस समय सेवाग्राम में अन्तर्राष्ट्रीय शान्ति परिषद् हो रही थी, जिसके कारण चहल-पहल थी। गाँधीजी के रहने की कोटरियो मे साइनवोर्ड लगा दिए गए थे। एक आश्रमवासी दर्शको का पथ प्रदर्शन करते हुए उनके वारे में बतला रहे थे। अभी उनका परिचय सीधे-सादे शब्दो में होता था, अभी पँवाड वनने में कुछ देर थी। सो वर्ष वाद इनका परिचय विल्कुल अतिरंजित रूप मे ही किया जाएगा। हाँ, लेकिन यह तभी, जवकि भारत साम्यवादी न हो जाए। साम्यवादी होने का मतलब यह नही कि गाँधीजी के आश्रम को भुला दिया जाएगा। रूस मे ताल्स्ताय के यास्नया पोल्या के वारे में हम जानते हैं, जहाँ महान् लेखक, और महान् शान्ति-प्रचारक तथा गाँधीजी के भी गुरुओं में से एक ताल्स्ताय की हरेक चीज को सुव्यवस्थित रीति से रखा गया है। लोग उसे तीर्थ समझकर दर्शन करने आते हैं।

बाहर झोपडी के वाहर एक जगह साँचे मे ढली एक-सी पाँच मूर्तियाँ दिखाई पड़ी। सभी की पसलियाँ

गिनी जा सकती थीं, और सभी के पेट और पीठ सटकर एक हो गए थे। ये गाँधीजी के पास रहनेवाले पुरुष थे। जापानी जोदो सम्प्रदाय के भी एक भिक्षु मिले। वह बुद्ध और गाँधी की समन्वित शिक्षा का प्रचार करना चाहते थे। लौटते समय हम महिला आश्रम गये, और शान्ता बेन को ताँगेवाले की व्याख्या सुनाई। अगले दिन 9 बजे सबेरे महिला आश्रम में फिर भाषण देने के लिए जाना पड़ा।

आनन्दजी पहिले भी कभी-कभी एक जगह खूँटे से बँधने की शिकायत करते थे, लेकिन वह अधिक उदासीन थे। प्रयागवाले सम्मेलन के कर्णधार अपनी दलबन्दी मे कभी-कभी इनके ऊपर भी कुछ छींटे कस देते थे। आनन्दजी सोचते थे—स्वच्छन्द रहता, तो आज चारों खूँट जागीरी मे रहता, देश-विदेश मे जगह-जगह घूमता-फिरता। यहाँ काम की जिम्मेवारी सँभालने पर यह सब भी सुनना पड़ रहा है। वह त्यागपत्र दे देने की बात कर रहे थे। भाड़े की एक दरिद्र कोठरी से आरम्भ होकर राष्ट्रभाषा प्रचार समिति आज एक विशाल सस्था बन गई थी। हिन्दी नगर सचमुच ही एक नगर-सा जान पड़ता था। उसके कार्यकर्ताओं का जाल सारे भारत मे फैला हुआ था। इतनी सफलता किसी एक व्यक्ति के कारण नही हो सकती, यह ठीक है, उसमे सबसे बड़ा कारण समय की माँग थी। हिन्दी का अब समय आ गया था, इसलिए उसके काम को हाथ मे लेकर आगे बढ़नेवाली संस्था के लिए बहुत सुभीते थे, इसमे सन्देह नही। लेकिन, साथ ही सस्था को रोपना और उसे पानी से सींच-सींचकर बढ़ाना, बढ़ती हुई कर्मियों की सख्या को समेटकर ले चलना, नए सहायकों और मित्रो को प्राप्त करना, ये सब काम योग्य व्यक्ति ही कर सकता है। इसलिए राष्ट्रभाषा प्रचार समिति की इतनी उन्नति में आनन्दजी का सबसे बड़ा हाथ था, इसमें शक नही। और भी अधिक इसका श्रेय यह ख्याल करके आनन्दजी को देना पड़ता है कि गाँधीजी ने इस बिरवा को लगाया और थोड़े ही समय बाद हिन्दी-हिन्दुस्तानी के विवाद को लेकर उसके विरोधी हो गए। वह अपनी उदारता से समिति का अनिष्ट करने के लिए तैयार नही हो सकते थे, लेकिन चेले वैसा करने से कभी बाज नहीं आए। इन सारे विरोधों के होते भी आनन्दजी गाँधीजी के चेलों के गढ़ में रहे—पानी में रहकर मगरमच्छ से वैर किया, और मजे से आगे बढ़ते रहे। मैंने यही कहा कि जब तक वैसी परिस्थिति नही उत्पन्न हो जाती तब तक त्यागपत्र नहीं देना चाहिए, जब वैसी स्थिति पैदा हो जाए, तो एक मिनट के लिए भी रुकना नहीं चाहिए। समिति का कार बार बहुत बढ़ गया था, लेकिन दो कमियाँ मुझे खटकती थीं। एक तो समिति का एक अच्छा प्रेस होना चाहिए। अच्छा प्रेस तब तक नहीं हो सकता, जब तक कि मोनोटाइप न हो। दूसरी बात आवश्यक थी कि समिति अन्तर्प्रान्तीय श्रेष्ठ कृतियों के दानादान का साधन बने। हिन्दी के माध्यम से वह भारत की सभी प्रादेशिक और विदेशी भाषाओं को भी हमारे देश के लोगों के सामने रखे। इन दोनों चीजों का एक-दूसरे से सम्बन्ध है, क्योंकि ऐसी कृतियों का सुन्दर प्रकाश तब तक नही हो सकता जब तक कि काम मोनो टाइप से न हो। समिति की परीक्षाओं में लाखों विद्यार्थी बैठते थे, उनके लिए पाठ्य-पुस्तकें समिति ही छापती थी। एक-एक पुस्तक के बीस बीस, तीस-तीस हजार के सस्करण निकलते। कम्पोज करना कम होता और छापना अधिक और दो दो शिफ्ट में भी काम पूरा करना मुश्किल होता। मुझे आनन्दजी ने प्रकाशन की योजना बनाकर देने के लिए कहा। मैंने पहिले ही सोच रखा था, इसलिए उस दिन कागज पर उतारकर देने में कोई दिक्कत नहीं हुई—1. हिन्दी-हिन्दी, हिन्दी-विदेशी भाषाएँ, हिन्दी के कोष छापे जाएँ, 2. देशी-विदेशी भाषाओं के हिन्दी-माध्यम में स्वयं शिक्षक तैयार किए जाएँ, जिनके साथ व्याकरण भी हो। 3. हिन्दी और दूसरी भाषाओं के साहित्य-इतिहास प्रकाशित किए जाएँ, 4. हिन्दी, प्रादेशिक भाषाओं और विदेशी भाषाओ के हिन्दी अनुवाद के साथ कविता-सग्रह, 5. देशी-विदेशी ग्रंथ-रत्नों में से हरेक भाषा की तीन-तीन पुस्तकों का अनुवाद हिन्दी में किया जाए। इस काम का आरम्भ करने के लिए 50 हजार की पूँजी पर्याप्त है, जो समिति की शक्ति से बाहर की बात नहीं है।

दोपहर बाद हम वर्धा से रवाना हुए। नागपुर मे कुछ ठहरने पर छः बजे इटारसी की ओर जानेवाला पसिंजर मिला। 4 जनवरी को 5 बजे अभी रात ही थी, तभी हम इटारसी पहुँच गए। यहाँ से प्रायः छः घंटे बाद कलकत्ता मेल मिलनेवाला था। इटारसी में प्रातराश करके हम कलकत्ता मेल में बैठे। हमारे डब्बे में गुजराँवाला के एक जैन सज्जन तथा तीन अंग्रेज मिश्नरी चल रहे थे। जैन पाकिस्तान से भारत चले आए थे; रसायन

के एम. एस-सी. थे, और सिंद्री के खाद के कारखाने में काम करने के लिए विशेष अध्ययन करके साल-भर इंग्लैण्ड और अमेरिका में रहकर लौट रहे थे। वह सिन्द्री की परिस्थिति से असन्तुष्ट थे, क्योंकि वहाँ योग्यता की कदर नहीं, सिफारिश सब जगह चलती थी। मिश्नरियों में एक दम्पती आसाम के खसियों में काम करने जा रहे थे। भाषा नहीं जानते थे, जिसके लिए दार्जिलिंग में रहकर कुछ दिनों तैयारी करना चाहते थे। दूसरी मिश्नरी महिला नर्स का काम करने के लिए आसाम जा रही थी। उस समय और अब भी हमारे देश में अमेरिकन गुप्तचरों का जाल बिछा हुआ है। मिश्नरी, डाक्टर-नर्स और शिक्षक के रूप में अपने को अच्छी तरह छिपा सकते हैं। इसलिए अमेरिकन मिश्नरी ईसा के प्रेम का सन्देश देश के कोने-कोने में फैलाने जा रहे हैं, इसकी आशा नहीं रखनी चाहिए। पर हम यह भी नहीं कह सकते कि इस प्रचार के उद्देश्य से आनेवाला हरेक अमेरिकन मिश्नरी अवश्य जान-बूझकर गुप्तचरी कर रहा है। जिसको जरा भी उदार विचार का समझती है, उसे अमेरिकन सरकार कभी इस देश में भेजने के लिए तैयार नही होती। जब उन्हे मालूम हुआ, मैं रूस रह आया हूँ तो उन्होने रूस के बारे में बहुत-सी बातें पूछी।

इस वक्त फसल कट चुकी थी, हरियाली कम दिखलाई पड़ती थी। ट्रेन के लेट होने की शिकायत नहीं हो सकती थी, जबकि दो जगह समय से पहिले पहुँचने के कारण उसे रुक जाना पड़ा। एक जगह ट्रेन में ही एक मुसाफिर मर गया, जिसके लिए भी वह कुछ देर कटनी के आस-पास खड़ी रही। इटारसी मे राजा महेन्द्र प्रताप कहीं जाते हुए आ गए। अदृष्ट परिचय तो मेरा बहुत पुराना था। जापान में एक समय मुलाकात होते-होते रह गई। उनके राजनीतिक विचारो से सहमत होना मेरे लिए कठिन था। वह जानते हैं कि आज मेरी बात को कोई सुनने के लिए तैयार नही है, तो भी अपनी झक मे अपना काम किए जा रहे हैं। आजकल सामन्तों के मुर्दों को उखाड़कर उन्हें फिर वर्दी-पेटी पहनाकर खड़ा करने का जो काम वह कर रहे हैं, उसे देखकर तो और भी दया आती है। यह सब होते हुए भी राजा महेन्द्र प्रताप आग में तपे हुए कुन्दन हैं। आजीवन वह देश के परतन्त्रकर्ता अंग्रेजो के सामने नही झुके; और यदि देश स्वतन्त्र नही हुआ होता तो आज भी हम उन्हें अपनी उसी प्रतिज्ञा पर डटे रहकर दुनिया की खाक छानते पाते। देश की आजादी के लिए अदम्य विश्वास और अपनी दृष्टि के अनुसार प्रयत्न, अंग्रेजो के प्रति अपार घृणा, और सारी बेसरो-सामानी के रहते भी अनेक बार दुनिया की परिक्रमा करते प्रथम श्रेणी के घुमक्कड़ होना—ये तीन गुण इतने बड़े और इतनी मात्रा में उनमें हैं, जिनके कारण उनके सात खून भी माफ हैं।

इलाहाबाद हम साढ़े 10 बजे रात को पहुँचे, और वहाँ से ताँगा करके माचवेजी के घर चले गए।

**प्रयाग**—5 जनवरी को अब प्रयाग का काम देखना था। 'बौद्ध-संस्कृति' को हिन्दुस्तानी अकदमी छापने के लिए तभी तैयार थी, जबकि उसमें काट-छाँट की जाती। मैं तो लिखी पुस्तक को भी अपर्याप्त समझता था, इसलिए अकदमी के न छापने पर मैने उसे प्रकाशक को बिना टीक किए ही ला-जर्नल प्रेस में दे दिया था, अब श्री परमानन्द पोद्दार उसे ले चुके थे। ला-जर्नल प्रेस उसे कम्पोज करने लगा था। यह 5 जनवरी 1950 की बात है। पुस्तक छपकर आज से तीन वर्ष पहिले तैयार हो गई थी, उसके ब्लाक भी बन चुके हैं, लेकिन 26 फरवरी 1965 तक भी पुस्तक ने अँधेरी कोठरी से बाहर निकल प्रकाश नही देखा। पाँच-छः दिन प्रयाग में रहना था, इतने समय में मैंने 'दार्जिलिंग परिचय' कमला से लिखवाना शुरू किया। अभी 'मधुर स्वप्न' भी लिखकर समाप्त नहीं हुआ था। मित्रों से मुलाकात होती रही। डा. कपिल द्विवेदी ने रामगढ़ की प्रशंसा की और मन कुछ-कुछ खिंचने लगा। 6 तारीख को रेडियो के काम करनेवाले मित्र स्टेशन में उस्ताद फैयाज खाँ का गान सुनाने के लिए ले गए। उनका हाथ और गला जितना नहीं हिल रहा था, उतना वहाँ के कितने ही गुणग्राहक श्रोता झूम रहे थे। मुझे तो मालूम होता था, पागलो की मण्डली में कहाँ से आ फँसा। उस्तादी गान मुझे बिल्कुल पसन्द नहीं आता। इसका मतलब यह नहीं कि मैं उस्तादों की कदर नहीं करता, या उनकी जरूरत नहीं समझता। संगीत के तत्त्वदर्शी, पारदर्शी हैं। वह संगीत के गुरु हैं। इसी तरह उनके गुणों का उपयोग करना चाहिए, लेकिन गाने के लिए मधुर कण्ठ पहली शर्त है, जिससे अधिकांश कोरे होते हैं। आश्चर्य है, वह अपने दोष को समझ नहीं पाते। उन्हें ऊँचा-से-ऊँचा सम्मान मिलना चाहिए। जीवन की आवश्यकताओं

से उन्हें निश्चिन्त रखना राष्ट्र का कर्तव्य है। केन्द्र की सगीत अकादमी का सदस्य बनाकर उन्हें आजीवन अच्छी मासिक पेंशन मिलनी चाहिए, और संगीत के उच्च-विद्यालयो मे अध्यापक बनाकर उनसे लाभ उठाना चाहिए। दिल्ली में नहीं, हरेक प्रादेशिक राजधानी और बड़े-बड़े नगरों में सगीत-शिक्षणालयो को प्रोत्साहन देकर इन गुणियों को जगह देनी चाहिए। उनकी कृतियो और कीर्ति को चिरस्थायी रखने की कोशिश करनी चाहिए। यह सब ठीक है, पर उन्हें गाने या दूसरो को उसे सुनने के लिए मजबूर करना हमारे गौरवमय सगीत-कला का अपमान करना है, उसके प्रति लोगो मे विरक्ति पैदा करनी है। उस दिन की तरह यदि नकटेपथी वाह-वाह की झड़ी लगाएँ या भूत सिर पर आए की तरह सिर हिलाएँ, तो उससे उस्तादी गाने की अप्रियता को ढाँका नही जा सकता। सारे अलकारों और ध्वनियां को ही जमा करके पद्य-रचना करने से वह अच्छी कविता नहीं हो सकती। सिर्फ मसाला, मिर्च और खटाई को ही तैयार करके भोजन की थालियो मे चुन देना स्वादु भोजन नही हो सकता। उसी तरह सगीत के नाना प्रकार के स्वरो, मूर्छनाओं, गमको को जमा करके उसे बूढ़े गले से भाँय-भाँय निकालने से वह सगीत नही हो जाता। इन बातो को कहकर उस्ताद फैयाज खाँ के प्रति मै असम्मान प्रकट नहीं करना चाहता। उनकी जिन्दगी-भर की तपस्या की पूरी कदर होनी चाहिए।

प्रयाग मे मैं 'दार्जिलिग-परिचय' लिखवा रहा था और समझता था कि बीच मे मुझे जब अनुपस्थित रहना पड़ेगा, उस समय कमला उसे टाइप कर लेगी।

7 जनवरी को कप्तान शिवप्रसाद सिंह आए। लड़ाई के वक्त मे वह अध्यापकी छोड़कर फौज में चले गए थे। इधर वह कश्मीर मे नियुक्त थे। उनका कहना था, कश्मीर की साधारण जनता भारत के पक्ष में भले ही हो, किन्तु शिक्षितो मे वैसे कम ही है। बालतिस्तान मे जिनका इलाका जिस तरफ है, वह उनकी जय मना रहे हैं। मुँह से आश्चर्य के साथ सुना कि श्रीनगर से करगिल तक जीप जाती है। बीच मे जोजी-ला का साल में नौ महीने हिमाच्छादित डाँडा मिलता था। इस पर जीप जाने की सभावना भी पहिले नही की जा सकती थी। लेकिन, लड़ाई असम्भव को सम्भव बना देती है। हमारी सेना को अपने टैंको को जोजी-ला पार कराना जरूरी था, नही तो पाकिस्तान की सैनिक और सहानुभूति रखनेवाली सख्या का बल हमे सफल नही होने देते। टैंक के चले जाने के बाद जीप भला उससे पीछे क्यों रह सकती थी। अब जाड़ो को छोड़कर वह करगिल की ओर दौड़ती रहती है। भारतीय सैनिकों ने सारी कठिनाइयो के रहते कश्मीर में जो सफलता प्राप्त की, उससे उन्हे विश्वास हो गया था कि अगर हमे रोका नहीं जाता, तो हम सारे कश्मीर को पाकिस्तानियो से खाली करा लिये होते।

8 जनवरी को माचवे-दम्पती के साथ कमला को लिये हम साहित्य ससद् मे निरालाजी से मिलने गए। पहिले से कुछ कृश थे, नही तो वही प्रसन्न मूर्ति थी। बातें करते रहे, कभी हमसे और कभी अपने मन से। सिद्धराज जो ठहरे। वह दोनो लोको मे एक ही समय विचरने मे समर्थ थे—कभी जागृत जगत् में और कभी स्वप्न जगत् मे। चाय पिलवाए बिना वह कैसे छोड़ सकते थे, और जब हम चले, तो ताँगे तक पहुँचाने भी आए। निरालाजी को कौन पागल कह सकता है? जिस व्यक्ति की जागृत और स्वप्न की सीमाएँ टूट गई हैं, उसके लिए संयम रखना मुश्किल नही, असभव है। यह हम अपनी जागृत, स्वप्न अवस्था को देखकर जान सकते हैं। निरालाजी इस सीमा के उच्छेद के बाद भी कड़ा सयम और शिष्टाचार का पालन करते हैं, यह असाधारण है। कोई भी अपरिचित सहृदय व्यक्ति उनके पास जाकर कभी निराश या अपमानित होकर नहीं लौटता। सभी उनकी मानवता की प्रशंसा करते नही थकते। प्रयाग मे आने पर निरालाजी से थोड़ी देर के लिए भी मिल लेना मैं बड़े सौभाग्य की बात समझता हूँ।

कपिलजी ने बतलाया कि रामगढ मे बँगला सात-आठ सौ रुपया वार्षिक मे मिल जाएगा। उसमे फ्लश या पाखाने का प्रबन्ध भी शायद हो।

9 जनवरी को मेरे अनुज रामधारी अपने भतीजे रामविलास के साथ आए। साढ़े तीन महीने से दिल्ली में नौकरी की तलाश में पड़े हुए थे। घर की खेती मे नौकरी से कम नफा नही था, लेकिन वहाँ धूप-वर्षा खानी पड़ती और नौकरी मे छाया मे काम करते पैसे मिल जाते। लेकिन अब वह नौकरी की उमर पार कर

चुके थे।

11 जनवरी को किताब महल के हिसाब से मालूम हुआ कि मार्च 1949 को समाप्त होनेवाले साल में रायल्टी के 5,206 रुपये साढ़े 9 आने हमारे निकले थे। इतने दिनो के तजर्बे ने बतला दिया था कि पाँच सौ रुपए मासिक या छः हजार वार्षिक से कम मे खर्च चलाना हमारे लिए मुश्किल है। जब केवल घुमक्कड़ी करता, तब अकिंचन रहते भी जीवनयात्रा करने मे कोई दिक्कत नही हुई; लेकिन, अब तो स्थायी नीड़ ढूँढ़ने में न सफल होते भी अस्थायी मकान तो बॉध ही रहे थे। इसलिए अव खर्च स्थायी था।

दिल्ली–11 जनवरी को अनुवाद-समिति के काम के लिए दिल्ली के लिए रवाना हुआ। समिति के दूसरे सदस्य डा. बाबूराम सक्सेना भी साथ चल रहे थे। उन्होंने भी रामगढ़ को पसन्द किया। अगले दिन 6 बजे सबेरे के करीव हमारी गाड़ी दिल्ली स्टेशन पर पहुँची। तॉगा करके हम फीरोजशाह रोड के लिए रवाना हुए। तॉगेवाला समझता था, हम पूसा रोड जा रहे हैं। फिर कहॉ-कहॉ घुमाते वह चन्द्रगुप्तजी के निवास पर ले गया। दिल्ली मे आजकल पराटाइफाइड की वीमारी फैली हुई थी। चन्द्रगुप्तजी और उनकी छोटी लड़की बीमार होकर उठे थे, और अब बडी लडकी रोग मे फॅसी थी।

3 बजे मैं सस्कृत-अनुवाद-समिति मे पहुँचा। सभी सदस्य मिलकर अनुवाद कर नही सकते थे। कितने ही थोड़े-थोड़े अशों का अनुवाद करके लाए थे, जिनमे मे भी था। मैंने प्रस्ताव किया कि प. लक्ष्मण शास्त्री और डा. मगलदेव को अनुवाद करने का काम सौपा जाए, एक-चौथाई अनुवाद हो जाने पर उसे देखने के लिए समिति की अगली बैठक बुलाई जाए। प्रस्ताव मजूर हुआ। डा रघुवीर 'ननु-नच' लगाना चाहते थे, लेकिन यहाँ अन्धो मे काना राजा बनने की गुजाइश नहीं थी।

इस यात्रा में कमला साथ नही गई थीं। सस्कृत का काम इस तरह एक ही दिन मे खतम हो गया, हमारे कुछ साथी उसे इतनी जल्दी खतम कर देना नही चाहते थे। 13 की रात का ही चलकर अगले दिन सबेरे साढ़े नौ बजे मैं प्रयाग पहुँच गया। मेला का दिन था, हम भी दोपहर बाद त्रिवेणी गए। उत्तर-प्रदेशीय प्रचार-शिविर में देखा, पतजी और सम्पूर्णानन्दजी के बड़े-बड़े फोटो के साथ अग्रेजी मे उनका वक्तव्य लगा हुआ है। शायद सरकार समझती है कि सभी मेलेवाले लोग अग्रेजी जाननेवाले है, उन्हे हिन्दी की आवश्यकता नही है। मैने इन्चार्ज को इसके लिए साधुवाद दिया। उन्होंने कहा–क्या करे, ऊपर से अग्रेजी मे छापकर हमारे पास भेजा गया है। आज लोहडी थी। पजाब का यह राष्ट्रीय त्यौहार है। रात को आग जलाकर परिवार और मित्र-मडली का बैठना, वार्तालाप या गीत से मनोरजन करते रेवडी खाना। अज्ञेयजी उसी बॅगले मे रहते थे, वह भला लोहडी को कैसे भूल सकते थे ? इसके लिए हम उनका कृतज्ञ होना चाहिए। कितनी ही रात तक हँसने-हँसाने के चुटकुले हम लोग कहते-सुनते रहे।

सस्कृत की कहावत है–"छिद्रेष्वनर्था बहुली भवन्ति"। उसके अनुसार डायवेटीज का छिद्र 'दोष' तो हमारे पास था ही, जिसमे घाव या फुनसी-फोडा बहुत बुरी चीज है। शरीर छिले-छाले नही, इसका बराबर ध्यान रखते भी आखिर चलते-फिरते कही-न-कही कोई चीज लग ही जाती। मालूम नही चमड़ा पतला हो गया था क्या, झट खून निकल आता। घाव लगा हुआ था। उसी बँगले मे एक बगाली डाक्टर भी रहते थे। उन्होने पेनिसिलिन का पहला इन्जेक्शन दे दिया, बाकी तीन इन्जेक्शन कमला रानी ने दिया। लिखने मे सहायक और ऐसे समय मे चिकित्सक बनकर वह मेरा बहुत काम कर सकती है, इस ख्याल ने मुझे उन्हे अपने साथ रखने के लिए मजबूर किया। साथ ही मैं यह भी चाहता था कि उनकी प्रतिभा को विकसित होने का मौका मिले, जो कलिम्पोंग मे नही हो सकता था। डायवेटीज़ तो अब थमने का नाम नही लेती थी और दो घटे से पहिले ही जब पेशाब होने लगती, तो चिन्ता बढ़ जाती। लेकिन अभी नियमपूर्वक इन्सुलिन लेना नही शुरू किया था।

21 तारीख को हिन्दी-अनुवाद समिति के लिए दिल्ली रवाना हुआ। कमला को भी दिल्ली दिखा देना चाहता था। उसी ट्रेन से श्री घनश्याम सिंह गुप्त भी चल रहे थे। हम कान्स्टिट्यूशन हौस में ठहरनेवाले थे, लेकिन बच्चों के लिए कुछ खिलौने थे, जिन्हें देने के लिए रास्ते मे चन्द्रगुप्तजी के यहाँ चले गए। फिर वहीं ठहर जाना पड़ा। इस वक्त उनके यहाँ कई मेहमान थे, इसलिए संकोच बहुत हो रहा था।

उसी दिन (22 जनवरी को) कुतुब दिखाने के लिए कमला को ले चला। हवा चल रही थी—कहावत है—"पूसे जाड़ न माघे जाड़, जब्बे हवा तब्बे जाड।" माघ सुदी चौथ थी, हवा चलने के कारण सर्दी बहुत बढ गई थी। सर्द जगह की रहनेवाली कमला को भी दिल्ली ठिठुरने के लिए मजबूर कर रही थी। कुतुब मीनार, लोहे की लाट और पुराने मदिरों के अवशेषो को दिखलाया। वहाँ से बौद्ध विहार दिखलाकर कमला को डेरे पर रखा, और 4 बजे मैं अनुवाद-समिति की बैठक मे गया। संविधान का हिन्दी अनुवाद तैयार था। समिति के सदस्यों ने उस पर हस्ताक्षर किया, फिर हम उसे लेकर राजेन्द्र बाबू से मिलने गए, जो 26 जनवरी को गणराज्य घोषित करने के साथ भारत के प्रथम राष्ट्रपति बननेवाले थे।

23 को ताँगा से पुराना किला, हुमायूँ का मकबरा, निजामुद्दीन आदि दिखाने ले गया। पुराना किला शेरशाह और हुमायूँ की राजधानी रह चुका था। हुमायूँ का मकवरा मुगलो का सवसे पुराना मकबरा है, जिसे अकबर ने बनवाया था। यह बहुत ही सुन्दर इमारत है। पास मे ही शेरशाह के अमीर ईसा खाँ की कब्र है, जो सहसराम मे मौजूद शेरशाह की कब्र से बहुत मिलती-जुलती है। हाँ, उससे छोटी है। हुमायूँ के मकबरे मे आजकल शरणार्थी भरे हुए थे। ऐतिहासिक इमारत उस समय पेशाब-पाखाने से गन्दी वनी हुई थी। लेकिन, इस वक्त तो लाखो की तादाद मे चले आए शरणार्थियों के सिर के ऊपर छत की आवश्यकता थी। सास्कृतिक रुचि और ऐतिहासिक सम्मान के ख्याल करने के लिए समय वीता नही जा रहा था। उसी में खाना वनाने के कारण छते काली हो रही थी। मुर्दों की कोठरियो मे जिन्दे रहकर थोड़ी देर के लिए यदि आराम कर ले, तो क्या बुरा है ? फिर वहाँ से निजामुद्दीन औलिया की समाधि पर गए। औलिया से मुझे कुछ लेना देना नही था, लेकिन वहीं पास मे फारसी के महान कवि खुसरो सोए हुए थे। कवि की समाधि पर दो फूल चढ़ाना मेरे लिए आवश्यक था। दिल्ली से लाखो आदमी चले गए, लेकिन अव भी लाख से अधिक मुसलमान मोजूद थे। निजामुद्दीन मोहल्ले से भी वहुत-से लोग पाकिस्तान चले गए। उस समय अभी वहुत वेसरो सामानी की स्थिति में था। खुसरो-सम्बन्धी फारसी की पुस्तकों की तलाश में था, लेकिन दो ही एक मिल सकी। लोगों के घरो से ढूँढ़कर देने के लिए दूकानदार ने कहा, लेकिन मे इतना ठहरनेवाला कहाँ था ? राजघाट मे गाँधीजी की समाधि पर गए। उनके चिता का स्थान है। उससे भी रमरणीय, हाँ, शोक के साथ, वह स्थान है, जहाँ पर नृशस-हत्यारे ने अजातशत्रु पर गोलियाँ चलाई थी। अभी वह भवन प्राइवेट सम्पत्ति है, किन्तु जहाँ गाँधीजी का रक्त गिरा, वह भूमि अधिक समय तक प्राइवेट सम्पत्ति नही रह सकती। चिता-स्थान उतना रमरणीय नही है, जितना वह स्थान, जहाँ बापू का गरम-गरम खून गिरा था, और जहाँ पर उन्होंने अन्तिम साँस ली थी। गाँधीजी का स्मारक वहीं बनना चाहिए था, आज इतिहास की यही माग है, लेकिन वह स्थान किसी की निजी सम्पत्ति है, और वहाँ राष्ट्रीय स्मारक वनाने का अभी नही ख्याल किया जा रहा है।

राजघाट से हम जामा मस्जिद गए, फिर लालकिला भी पहुँचे। लेकिन, वहाँ भीतर जाने के लिए लोगो का लम्बा क्यू लगा हुआ था, घंटे-भर वहाँ कोन इन्तिजार करे। मै तो अग्रेजो के समय ही एक बार लाल किले में गया था, उसके वाद क्यू के कारण फिर कभी नही जा सका।

मथुरा—तीन दिन वाद ही दिल्ली मे भारत के गणराज्य की घोषणा होनेवाली थी। उस समय के लिए यहाँ बडी तैयारी हो रही थी। लेकिन हमारा दिल्ली का काम पूरा हो चुका था, इस चहल-पहल और भीड़ में दवने के लिए हम तैयार नही थे। 23 जनवरी को 1 वजे रात को हम मथुरा पहुँच गए। ताँगेवाले से किसी होटल मे ले चलने के लिए कहा, वह हमे ग्रीन होटल ले गया। मामूली हमाशुमा जैसों के लिए ही यह होटल खुला था। मथुरा मे परिचित भी थे, लेकिन उस रात को किसी को तकलीफ देना पसद नही था।

24 के सवेरे प्रातराश के बाद वृन्दावन गए। कमला ने वहाँ के मदिरो को देखा, और एक कृष्ण भी खरीदा। साधु लोग हरिद्वार-कुम्भ की तैयारी कर रहे थे, जो 1 फरवरी से शुरू होनेवाला था। पण्डा बहुत दिखाने का आग्रह कर रहा था। मैंने कहा—झूठा वृन्दावन क्यों दिखला रहे हो ? वृन्दावन-मथुरा के बीच में तो जमना पड़ती थी। यह तो किसी गौडिया साधु का जाल है। गोविन्दराज और रगजी के मन्दिर देखने के बाद हम लौट पड़े। रास्ते मे बिड़ला का गीता-मन्दिर और राजा महेन्द्र प्रताप का कीर्तिप्रेम महाविद्यालय भी पड़ा।

श्री प्रभुदयाल मित्तल को भी ढूँढ़ निकाला। उन्होंने अपने पास आ जाने के लिए बहुत आग्रह किया, लेकिन एक रात की और बात थी, इसलिए रहे वहीं और सायकाल का भोजन मित्तलजी के यहाँ किया। म्युजियम दूसरा दर्शनीय स्थान था, जिसे कमला को दिखाया।

आगरा—जल्दी-जल्दी में निश्चय करने के कारण मित्रों को कोई पत्र नहीं लिख सका। भोजन करके बम्बई मेल पकड़ा और 1 बजे के करीब राजामण्डी स्टेशन पर उतर गया। पहले पता लगाकर शकर होटल में चले गए, जहाँ 6 रुपए रोज पर अच्छा-खासा कमरा मिल गया। सबसे पहिले यहाँ के दर्शनीय स्थानों को देखना-दिखाना था। ताँगा लेकर हम दोनों ताजमहल गए। इस वक्त मरम्मत हो रही थी। ताज का वातावरण सौंदर्यमय है, अगर उसके इतिहास को न जाने, तब भी उसके देखने मे आनन्द की कमी नही होती। लौटकर किले को भी देखा। जहाँगीर के महलो से कही बढ-चढकर उसके पुत्र के महल है। सम्पूर्ण संगमर्मर की मोती मस्जिद भी देखी। दीवाने-खास के सामने एक अंग्रेज की कब्र शोभा बिगाडने के लिए ही मानो रखी गई थी। दोपहर बाद श्री पद्मसिह कमलेश, डा. सत्येन्द्र ओर श्री महेन्द्रजी से भेंट हुई। हम अगले ही दिन चल देना चाहते थे, लेकिन आगरे के मित्रो के आग्रह पर 27 जनवरी की रात को गाडी पकडने का निश्चय किया।

26 जनवरी स्वतन्त्रता-दिवस था। आज 15 शताब्दियो बाद फिर हमारे देश मे गणराज्य स्थापित हो रहा था। पुराने गणराज्य एक-दो जिलो के रहे, और अब सारा देश गणराज्य मे परिवर्तित हो रहा था। यह बात खटकती जरूर थी कि हमारे देश मे तो गणराज्य है, और हमारा देश ऐसे राज्य-समूहो मे हो जिसकी मुखिया राजा-रानी हो। सवेरे, मुरारीलाल खत्री बालिका कालेज मे डा किरणकुमारी गुप्ता के आग्रह पर झण्डा फहराना और एक छोटा-सा भाषण देना पड़ा। अभी वह एफ ए तक था, लेकिन कुछ ही समय बाद डिग्री कालेज होनेवाला था। डा. किरणकुमारी की कार्य-तत्परता के बारे मे यह कहना ही काफी होगा कि कई महिलाओ ने विवाह-प्रथा पर पुस्तक लिखने का बीड़ा उठाया, लेकिन उसे अच्छी तरह पूरा करके प्रकाशित करने का श्रेय किरणजी को ही है। छात्राओं की सख्या साढे सात सौ बतला रही थी कि कन्याओं की शिक्षा पर अब कितना अधिक ध्यान दिया जा रहा है। मध्यान्ह-भोजन कमलेशजी के यहाँ हुआ, फिर कार से फतेहपुर-सीकरी के लिए चल दिए। सीकरी को पहिले भी देख चुका था, ओर उसके बारे म लिख भी चुका हूँ। अब की तो विशेषकर कमला को दिखलाने के लिए ले गया था। दीवाने-खास, योधबाई महल देखे। तुर्की बेगम का फूस की झोपड़ी के नमूने पर बना छोटा-सा सुन्दर कमरा दर्शनीय था। बुलन्द दरवाजे वाली मस्जिद के साथ लगी बावडी में स्नान करने की बात सुनकर हमे सन्देह प्रकट करते देखकर एक बूढे ने उसमे कूदकर दिखलाया। सीकरी गाँव की सडक पर वहाँ के डाक्टर ने लाल पत्थर का दरवाजा बना 1947 मे अपनी मूर्ति स्थापित करवा दी। निस्सन्तान पुरुष की इस प्रकार अपने अमर होने की लालसा निन्दनीय नही है। सीकरी का बाजार आज के लिए खूब सजा हुआ था। जलूस भी धूमधाम से निकला। साढे 5 बजे हम आगरा की तैयारी देखने के लिए लौट आए। लोगों मे कोई जोश नही मालूम होता था। जोश आए कैसे ? अंग्रेजो को धीरे-से खिसकाकर उन्ही के आसन पर काले साहब बैठ गए, उनकी रोज-रोज की अयोग्यताओं और भ्रष्टाचार से लोगो की घृणा ही बढती जा रही थी। हरेक चीज दुर्लभ और महँगी, और सभी जगह चोरबाजारी। जब चौबीस घटे इन्ही बातों को देख रहे हैं, तो जन-मन मे उत्साह कैसे आता ? बहुत कम जगहा पर रात को दीपमाला की गई। बाजे जरूर बजते रहे। दूकाने खुली थी।

27 जनवरी को कानपुर के लिए रवाना होना था, इसलिए सवेरे होटल छोडकर कमलेशजी के यहाँ सामान रख दिया, फिर सिकन्दरा मे अकबर की कब्र देखने गये। 123 में से 23 एकड में इमारत है, बाकी बाग और घास का मैदान है। यहाँ हिरन भी पाले गये हैं, जो बढकर अधिक हो गए हैं। पालने के लिए पाल दिया, लेकिन उनके खाने का ख्याल नहीं किया गया। चारा-पानी बिना कभी-कभी कोई मरकर अपने साथियों को आराम देने की कोशिश करता। लगूर भी बहुत थे। अकबर के इस मकबरे में आनेवाले सभी मुगल बादशाहों के लिए जगह रखी गई थी, किन्तु हुमायूँ मरा दिल्ली मे, जहाँगीर लाहौर में, शाहजहाँ आगरा में मरकर ताजमहल

में दफन हुआ, औरंगजेब खुल्दाबाद मे सो रहा है। इसी तरह दूसरे भी अन्यत्र मरकर सिकन्दरा में नहीं आ सके। शाहजहाँ ने ताजमहल के चारों विशाल मीनारों की प्रेरणा, मालूम होता है, यहीं से पाई और जहाँगीर ने इस विशाल इमारत को बनाकर इस विषय में अपने बेटे का पथ-प्रदर्शन किया। आरम्भ अकबर ने किया था, लेकिन अपनी गद्दी पर बैठने के 6 वर्ष बाद–1614 ई. में–जहाँगीर ने इसे पूरा किया। लौटते वक्त पुरानी पाठशाला नामनेर के आर्यसमाज मे गये। हमारा मुसाफिर विद्यालय एक टूटी-फूटी इमारत में था, लेकिन अब वहाँ आर्यसमाज का नया साफ-सुथरा मन्दिर देखा।

आगरा कालेज की स्थापना में सबसे बड़ा हाथ गंगाधर शास्त्री का था। लेकिन, उस समय अंग्रेजों का ही नाम रखा जा सकता था। यह कालेज बहुत पुराना है, और विशाल हॉल मेरटन हॉल के नाम से मशहूर है, जिसे अब गंगाधर शास्त्री भवन कहा जाता है। उसी मे तीन घंटे कवि-सम्मेलन हुआ जिसका सभापति मुझे बनाया गया। मध्याह्नोत्तर जलपान डा. सत्येन्द्र के यहाँ हुआ, फिर आगरा छावनी में गाड़ी पकड़ी। यहाँ से एक डब्बा कानपुर के लिए जाता था, इसलिए हमे रास्ते में ट्रेन बदलने की तकलीफ नही पड़ी।

**कानपुर**–28 को 6 बज़े सवेरे कानपुर पहुँचकर पहले स्टेशन व्यू होटल में सामान रखा, और एक दिन का दस रुपया भी दे दिया। फिर घूमने निकले। श्री सतीशचन्द्र कौशल से मिले। वह भला होटल में कैसे ठहरने देते ? सामान उठवा ले गये। स्नान-भोजन करने के बाद फिर कैलाश मन्दिर के हाते मे श्री कैलाशचन्द्र कपूर के यहाँ पहुँचे। डा. कृष्णकुमार शर्मा से मिलकर बड़ी प्रसन्नता हुई। वह गुरुकुल के आयुर्वेदिक स्नातक होने के बाद एलोपैथी के डाक्टर बने। तेरह वर्ष से चिकित्सा विज्ञान की परिभाषाओं के निर्माण में जुटे हुए थे। उस समय तो लोग अवश्य इसे सनक समझते होंगे। अब समय उनके साथ था, हमारी योजना से उनसे बढ़कर हर्ष किसको होता ? मेटेरिया-मेडिका (औषधि कोश) और पैथालौजी (निदान) के कोशों को लेने के बारे में मैंने कहा। उनसे बहुत मदद मिलती, लेकिन आगे तो उस काम को ही छोड़ देना पड़ा।

**प्रयाग**–29 जनवरी को सवेरे का जलपान श्री पुरुषोत्तम कपूर के यहाँ मनीराम की बगिया में हुआ। वहीं कानपुर के और कितने ही साहित्यिक मित्र आये। शिक्षित मित्रों और महिलाओं से मै विवाह-प्रथा के गीतों और रवाजों को लिपिबद्ध करने के बारे में कहने से बाज नही आ सकता था। कपूरजी की पत्नी विमलाजी से भी कहा, कौशल की धर्मपत्नी तथा अनुज-वधू को भी प्रेरणा दी। कौशलजी की पत्नी के ही पितृकुल ने आगरे का खत्री बालिका कालेज बनवाया था। शाम को 5 बजकर 10 मिनट पर डाक पकड़ी और 8 बजे इलाहाबाद पहुँचकर माचवेजी के पास चले गये। गर्मी दो महीने बाद आनेवाली ही थी, इसलिए उसके बारे मे सोचना जरूरी था। कमला की भी राय को देखना था। उनका आग्रह था, स्थान ऐसा हो, जहाँ पर बिजली जरूर होनी चाहिए। किसी स्थान को लेना और उसमें ऐसे आदमी की सलाह न लेना, जिसे ही अन्त में उसे सँभालना है, ठीक नही होता। कमला का आग्रह मैं पूरी तरह से मान नही सका, शायद मानने पर कई तरद्दुदो से बच जाता।

सम्मेलन में जाने पर प. बलभद्र मिश्र से मुलाकात हुई। दिल्ली में कार्यालय बनाने और वहाँ भूमि हासिल करने की जरूरत सबसे अधिक प्रधान-मन्त्री समझते थे। काम में दीर्घ सूत्रता उन्हें छू नही गई थी, लेकिन उसकी पूर्ति टन्डनजी करने के लिए तैयार थे। वहाँ शहर के भीतर बड़े अच्छे मोके पर जमीन मिल रही थी, कितने ही घर और किराये पर लगी दूकानें थीं। अपने पिता के इस स्मारक के लिए बेटे कुछ पैसा देने के लिए भी तैयार थे। सिर्फ लेने की स्वीकृति देनी थी, लेकिन टन्डनजी अन्त समय तक उसके बारे में कोई निश्चय नहीं कर पाये। मिश्रजी से पता लगा, आनन्दजी ने इस्तीफा लिखकर भेज दिया है, राष्ट्रभाषा प्रचार समिति से वह अलग होना चाहते हैं। कोश की छपाई मे जैसी ढिलाई हो रही थी, वह तो मेरे लिए असह्य थी। मैं विद्वानो को वचन देकर उनके परिश्रम मे जमा किये हुए शब्दकोशों को तैयार करता और वह यहाँ खटाई में पड़े थे।

जाड़ा समाप्त मालूम होता था। फरवरी के पहिले ही दिन सर्दी का पता नही था। डायबेटीज़ वैसी ही चल रही थी, पर न विशेष दुर्बलता थी, और न वजन ही कम हुआ था। 3 फरवरी तक 'दार्जिलिंग परिचय'

लिखवाकर समाप्त कर दिया। अब उसे दोहराने लगा था। 'विज्ञान' में लेख लिखने के लिए कहा गया था। मैंने अपने लेख में निम्न बाते परिभाषा के सम्बन्ध मे बतलाईं–(1) बहुजन के लिए सुगम और भविष्य के विद्यार्थियों की अंग्रेजी की योग्यता की कमी के कारण हिन्दी के माध्यम से विज्ञान का पढाना आवश्यक है। आज के अध्यापकों को हटाने का सवाल नही है, सक्रान्ति-काल मे परिभाषाएँ दोनों चल सकती हैं। विदेशी भाषाओं के बायकाट करने का सवाल नही है, क्योकि विज्ञान के विद्यार्थी के लिए भाषा-कूपमडूक होना अहितकर है। (2) परिभाषा-निर्माण मे हमे न रघुवीर का रास्ता लेते सस्कृत के अज्ञात और अप्रचलित शब्दों से उसका निर्माण करना होगा, और न जवाहरलालजी के विचार-अनुसार आम-फहम शब्दो से हम काम चला सकेंगे, क्योंकि परिभाषाएँ सारे भारत नही, वृहत्तर भारत की भी एक होने की दृष्टि से बनानी हैं। सभी भाषाओं के प्रतिनिधियों की इसके लिए समय-समय पर सम्मेलन या समिति बुलानी चाहिए। परिभाषाएँ संस्कृत मे बने, किन्तु सरल और सुपरिचित शब्दो से ही। साइन्स की जिन परिभाषाओ के साथ वैज्ञानिकों के नाम लगे हुए हैं, उन्हे उसी तरह सुरक्षित रखना चाहिए, इत्यादि।

कलिम्पोग की हमारे गृह की स्वामिनी श्रीमती ज्योत्स्ना चटर्जी यही अपने भाई के पास आई हुई थीं। उनके पास चाय पीने गये। ज्योत्स्नाजी महातपस्विनी है। वर्षों से उनके पति का दिमाग विकृत हो गया है। पागल के साथ जीवन बिताना आसान काम नही है, लेकिन उन्होंने अपना सारा जीवन उन्ही के साथ बिता दिया।

कपिलजी ने रामगढ के मकान की और भी कुछ बातें बतलाई–दो बड़े-दो छोटे कमरे हैं, एक अलग नहान-कोष्ठक है, रसोई का अलग घर है। मालिक सफ्टिक टेंक का पाखाना लगाने के लिए तैयार है। पानी का नल भी है, पर बिजली नही है। मिट्टी का तेल उस समय आसानी से नही मिलता था। यद्यपि बिना बिजली की जगह पर कमला की राय के अनुसार मकान नही लेना चाहिए था, पर यह तो किराये का मकान था, इसलिए मैंने समझा कि इसे ले लेने म कोई हर्ज नही। "खैर, एक बार वहाँ जाकर निश्चय करना होगा" यह तो तय ही कर लिया। शाम को प्रयाग के बगाली बन्धुओं की सस्था विचित्रा मे गये : बहुत बडी सख्या में पुरुष और महिलाएँ आई थी। सगीत का भी आयोजन था। हमारे पुरखों ने तो न जाने कब कह दिया था–"छाजा बाजा केस। यही बगाला देस।" और अब तो दो शताब्दियों के विश्व के सम्पर्क के कारण बगाली समाज सस्कृति और सुरुचि में हमारे देश का अगुवा है। मुझे भी वहाँ कुछ बोलना पड़ा। उस दिन 'हुमायूँ' फिल्म देखने गये। फिल्म देखने पर कमला की आँखें जरूर दुखा करती, पर देखे बिना रह भी नही सकती। यद्यपि इसका यह मतलब नही कि कमला रोज-रोज फिल्म देखने जाती। यह फिल्म तो साल-भर बाद देखने को मिली थी। कलिम्पोग से डंड-कमंडल लेकर चला आना था, इसलिए कमला को कलिम्पोग ले जाने की जरूरत नही थी।

**कलकत्ता**–6 फरवरी को 8 बजे रात को दिल्ली मल पकड, कलकत्ता रवाना हो गया। मुगलसराय से गया की लाइन से हमारी ट्रेन चली। धनबाद में सवेरा हो गया। वह पौने 11 बजे हावड़ा पहुँची। मणिहर्षजी जरा देर से पहुँचे, जबकि मै टेक्सी लेके रवाना हो चुका था। भीड के मारे सडक एकतरफा चलती थी, इसलिए बहुत चक्कर लगाना पड़ा। नाखुदा मस्जिद के पास टेक्सी को छोड देना पड़ा, और कुली से सामान उठवाकर रामजीदास जेटिया लेन के मकान मे पहुँचा। कलकत्ता से थोड़ी-बहुत खरीद-फरोख्त करनी थी। 'मधुर-स्वप्न' का कितना ही प्रूफ लेकर श्री परमानन्दजी मिले। उसके बाद वह 'आज की नीति' और 'दार्जिलिंग-परिचय' मे हाथ लगानेवाले थे। राजकमल ने 'आज की राजनीति' आधी ही छापी थी, उसके महत्त्वपूर्ण अंग परिशिष्ट को छोड दिया था और आधुनिक पुस्तक भवन से उसे अब परमानन्दजी निकाल रहे थे। 9 फरवरी के लिए बागडोगरा का विमान का टिकट मिल गया। हिसाब की बेपरवाही प्रकट करने पर मैंने मणिहर्षजी से कहा–"भाई, किसी का पैसा अपने ऊपर रह जाना अच्छा नही। यदि पुनर्जन्म होता, तो बैल-भैंसा बनकर उससे उऋण होने की गुंजाइश रहती। निर्वाणगामी कैसे ऋण उतारने के लिए आएगा।"

8 तारीख की शाम को मारवाडी छात्रो के सामने गणराज्य के बारे में कुछ बोला–हॉल से दूने श्रोता

थे। आजकल खूसट दिमागी हिन्दुओ के नेता करपात्री जी और शकराचार्य कलकत्ता मे पड़े हुए थे। हिन्दू कानून को लेकर धर्मयुद्ध छेड़ रखा था। इसी का विरोध करने के लिए श्री भँवरमल सिधी ने इस भाषण का आयोजन किया था।

**कलिम्पोंग**–9 फरवरी को साढ़े 8 वजे दमदम के अड्डे से हमारा विमान उड़ा। विमान मे ही मेरे नाम के वह तरुण भी अकस्मात मिल गए, जिनके बारे मे कितनी ही वार मै सुन चुका था। मेरा नाम कोई रखे, यह न अनुचित है न अनहोनी बात। आखिर मुझसे भी पहिले इस नाम के वहुत-से लोग हो चुके है। पर लोगों मे भ्रम पैदा करना दूसरी बात है। मैं उनके लेखो को पढ चुका था, उससे तरुण की प्रतिभा और विद्या का पता लगता था। मैंने विना किसी भूमिका के सक्षेप मे उनसे कहा–आपके पास विद्या और प्रतिभा, साहस और तरुणाई है, जिससे किसी महत्त्वाकाक्षा का भी पूरा होना आसान है, जल्दी का रास्ता न पकडे। अपने गुणो में से भी 25 प्रतिशत कम करके प्रकाशित करने की इच्छा रखें। मेरा इससे कुछ नही विगडता था, यदि वह मेरी तिब्बत की यात्राओ के पढने के वल पर पूछने पर हकार भर दे, मानो उन्होने ही ये यात्राएँ की हैं। पीछे नेपाल जाने पर मालूम हुआ कि लोगों ने वहा राहुलजी के स्वागत मे चाय-पार्टी दी। मुझे देखे हुए लोग भी चेहरे और आयु के भेद को देखकर कुछ शकित जरूर हुए, लेकिन हमारे तरुण ने चेहरे पर बिना जरा भी बल लाये अपने पार्ट को अदा किया।

पौने 10 वजे विमान वागडोगरा मे उतरा। दो अग्रेज दम्पती कलिम्पाग जा रहे थे। इसलिए यही टेक्सी मिल गई और 2 वजे 'पार्वती' पहुँच गए। भट्ट और सनगुप्त स्वस्थ और प्रसन्न थे। भट्ट को कुछ इन्जेक्शन लेने पडे थे। सर्दी अब कम थी। कलिम्पाग के छोड़ने से पहिले इस अचल को कुछ जगहो को देख-सुन लेना था। हमारे पास 13 दिन थे, हम 22 फरवरी को यहाँ से प्रस्थान करनेवाले थे।

अपनी पुस्तको और सामान को फिर पेक कराने मे लगना पड़ा। रसोइया अच्छा मिला था, चाहते थे कि चले तो उसे साथ ले चले। श्री सनगुप्त ने सूचित किया, यह पुलिस को सब बातो का पता देने जाया करता था। आखिर तीन स्टार के सदिग्ध व्यक्ति होने से अग्रेजो की तरह भारतीयो की सरकार भी मेरे पीछे पडी हुई थी। डाक को सेंसर करने मेरे आने-जाने या मेरे पास आनेवालो की देखभाल करने की जिम्मेवारी खुफिया पुलिस को मिली थी। पूछ-ताछ के लिए मेरे पास आने की हिम्मत नही होती, इसलिए उन्होने रसोइये को कुछ देकर अपना काम बनाया। यही नही, और जगहो पर भी ऐसा किया जाता था। इससे मुझे शकित होने की जरूरत नही थी, क्योंकि मेरे जो भी विचार या कार्य थे, वह प्रकट थे।

फरवरी के मध्य मे हवा जव-तव तेज होती, जिससे सर्दी बढ जाती। यदि इस सर्दी ने सेनगुप्त जी से अपना धर्म छुड़वाया और चम्मच इस्तेमाल करने के लिए मजबूर किया, तो उन्हे कैसे दोष दिया जा सकता था ? रात को वह गरम पानी की वोतल लेकर सोते थे लेकिन अभी भी पूरी तौर से गरम सूट का व्यवहार नही करते थे। मैंने कहा, अभी पूरी सर्दी मे पाला नही पड़ा है, नही तो सूट वूट विना कहे ही पहनने लगोगे। वह गरम कपड़ा सिलवाकर लाये थे, लेकिन धोती छोडने मे लज्जा अनुभव करते थे। इलाहाबाद विश्वविद्यालय मे जव रूसी के अध्यापक हो गये, तव उन्हे अपने सहकारियों की देखा-देखी धोती को पेंट से बदलने मे आना-कानी नही हुई।

वगल के वॅगले मे एक अमेरिकन मेडिकल मिशनरी डा. डॉग आ गये थे। उन्हे 110 रुपये मासिक पर 'पार्वती' से कही अच्छा एव सुन्दर बँगला मिल गया था। डा. डॉग और उनकी पत्नी सप्तम दिन एड्वेंटिस्ट मिशन की ओर से पश्चिमी चीन मे तिब्बत की सीमा के पास सालो से काम कर रहे थे। कम्युनिस्टो के शासन सँभालने पर वहाँ रहना उनके लिए सभव नही हुआ, लेकिन साथ ही उनका मिशन चाहता था कि वह तिब्बत की सीमा के पास रहे, इसलिए वह यहाँ चले आए थे। उनकी पत्नी वड़ी मेहनती थी, अपने हाथ से घर को साफ-सुथरा रखना, भोजन वनाना, खिलाना और बच्चो को सँभालना सभी काम करती थी। हम 13 को उनके यहाँ भोजन के लिए गए। हमे अफसोस हुआ कि ऐसे पड़ोसी का थोड़े ही दिनो तक सत्संग रहा। पीछे डा. डॉग मसूरी मे भी एक वार मिले थे, तव उनकी नियुक्ति वम्बई प्रदेश मे कही पर हुई थी। उसी दिन प्रयाग

से कमला का पत्र आया। उन्होने लिखा कि मैं पढ रही हूँ, फिल्म देखने गई, सिर-दर्द लेकर लौटी। हमारे बँगले में बूबी (कुत्ते) ने अपने-आपको स्वय आकार अर्पित कर दिया था, वह बडे जोर-शोर से चौकीदारी करता था। दूसरे आदमी को वह हाते मे आना पसन्द नही करता था, और एक से अधिक आदमियो को काटा भी था। आज भी उसका दाँत किसी के पैर पर पडा। .

कलिम्पांग मे ग्रैहम होम्स एक बडा ही सुन्दर शिक्षणालय है। 1900 ई. मे पादरी ग्राहम ने मुख्यतः एंग्लो-इडियन बच्चो के लिए छात्रावास सहित इस विद्यालय को खोला था। हिन्दुस्तान की हवा लगने से एंग्लो-इडियन बच्चे अपने हाथ काम करने को नफरत की निगाह से देखते हैं, उसी तरह जैसे हिन्दुस्तानी मध्य और उच्च वर्ग के लडके। यहाँ पाँच से पन्द्रह वर्ष तक के लडके-लड़कियाँ रहते थे। स्थान हजार के लिए था पर उनकी सख्या सात सौ से ऊपर कभी नही पहुँची। द्वितीय विश्व-युद्ध के समय चीजो का दाम बढ़ गया, इसलिए सस्था घटानी पड़ी। सस्था पर कर्जा हो गया था, जिसे उतारने के लिए भारत सरकार ने एक लाख रुपया दिया। उस समय 480 लडके-लडकियाँ पढ रहे थे। हेड-मास्टर मिस्टर लायड ने हमे ले जाकर अच्छी तरह हरेक क्लास को दिखलाया। सुप्रिन्टेन्डेट डक्न की बीबी ने चर्च और छात्रावास दिखलाये। होम्स मे 600 एकड से अधिक भूमि है। एक छोटा-सा मैदान है, जिसमे छोटा हवाई जहाज एक मर्तबे उतरा था। अब भारतीय लडके भी लिये जाते हैं। अंग्रेजी माध्यम है, लेकिन द्वितीय भाषा के तोर पर बगला और हिन्दी भी पढाई जाती है।

रास्ते मे पन्द्रा छाङ् का ऊन-गोदाम देखा। यहाँ ऊन का निम्न, मध्यम, उत्तम श्रेणियो मे वर्गीकरण होता है, फिर बाहर भेजने के लिए गाँठ बाँध दी जाती है। हिन्दू युनिवर्सिटी के लिए मँगाए गए तजूर की 18 गाँठे आ गई थी। मणिहर्षजी के अनुज रत्नज्याति जी ने अपने गोदाम मे ले जाकर उन्हे दिखाया। मैंने गाँठो को बिना खोले ही बनारस भेज दिया। रत्नज्योति अभी बिल्कुल तरुण थे। उस वक्त कौन आशा करता था कि वह इतनी जल्दी अपने स्वजनो को रोते छोड जायंगे। पर मृत्यु के लिए तरुण क्या और वृद्ध क्या।

मंग्पू–भारत के कुनैन की खर्च को पूरा करने के लिए सिनकोना का बगीचा और कारखाना मग्पू मे है। उसे देखने के लिए 16 फरवरी को सवा 9 बजे सेनगुप्त और रत्नज्याति के साथ चले। भट्टजी के लिए चढ़ना-उतरना अच्छा नही था, इसलिए वह नही गए। दस मील जाने पर तिस्ता पुल और आठ मील जाने पर रम्बी पुल पार हुए, जहाँ से एक दूसरे रास्ते छ. मील जाने पर मग्पू पडा। मोटर वहाँ तक जाती है, यह छः मील की सडक भी अच्छी है। प्राय. एक मील जाने पर सिनकोने के बाग आरभ हो जाते है। सिनकोना वृक्ष शायद काम के सुभीते के लिए अधिक बढ़ने से रोका जाता है, क्योंकि वह सभी पोरसे से कम ही दीख [illegible] मे पत्ते लाल हो रहे थे। पत्ता चखने मे कम कड़वा था, पूरी कडवाहट छाल मे होती है, सिनकोने की छाल मे ही कुनैन बनाई जाती है। पहिले बाग के सचालक डा सेन के बँगले पर गए, वह इस समय कलकत्ता गए हुए थ। कुनैन विशेषज्ञ स सा बनर्जी के पास गए। उन्होने फैक्ट्री मे ले जाकर कुनैन बनाने की प्रक्रिया दिखलाई। वृक्ष की छाल बडे भारी परिमाण मे एक जगह सूख रही थी। वह मशीन मे डालकर पीसी कैसे जाती है, फिर पहिली छनाई कैसे होती है, फिर चूना और खनिज तेल कैसे मिलाया जाता है, फिर सोडा बाइकार्ब मिलाकर दुबारा छनाई कैसे होती है, ओर अन्त मे स्फटिकाणु कैसे बनते हैं और फिर चूर्ण करके या गोली बनाकर केसे टिनो मे बन्द की जाती है, सभी बाते हमने देखी। एक प्रक्रिया से गुजरकर दूसरी जगह जाने मे कन्वेयर (वाहक) इस्तेमाल किया जाता है। फैक्ट्री शायद बहुत पुरानी होने से उतनी आकर्षक और स्वच्छ नहीं थी। स्वच्छता तो इतनी भी नही थी जितना डायरेक्टर के बँगले में। हमारे [illegible] जी रसायन के ही विद्यार्थी हैं, इसलिए वह हमसे अधिक बारीकियो को जान सकते थे। उनकी टिप्पणी [illegible] प्रोडक्ट (गौणउपजो) को फेंक दिया जाता है, जिनका इस्तमाल हो सकता है। कुनैन की कुछ [illegible] सकती हैं, जिन्हे यहाँ नही बनाया जाता। श्री बनर्जी ने बडे प्रेम से सभी चीजे दिखलाईं। [illegible] तो बगाली का सहज गुण है, उसी तरह से जैसा अतिथि-सत्कार पजाबी का। पास [illegible] गया, जिसमे [illegible] रवीन्द्र 1938, 1939 और 1940 मे आकर रहे थे। उसे

रवीन्द्र-स्मारक का रूप दिया जानेवाला है, यह हर्ष का समाचार हमने सुना। मध्यान्ह भोजन यहीं समाप्त किया। रास्ते में एक जगह टायर पंक्चर हो गया, इसलिए कुछ देर से पौने 4 वजे घर लौटे।

17 फरवरी को पुस्तकें बक्सों मे वहुत कुछ वन्द की जा चुकी थी। दोपहर बाद हम श्रीमती क्रिस्प के यहाँ गए। रविवार को जाने के लिए कह रखा था, लेकिन दो दिन पहिले ही चले गये। वहाँ से विदाई ले डा. रोयरिक के यहाँ पहुँचे। आज तिब्वती नव-वर्ष था। रानी दोर्जे के भोज में वह गये हुए थे। वह आए, 'प्रमाणवार्तिक' के अंग्रेजी अनुवाद का काफी काम हुआ।

दिमाग में फिर दर्शन ने एक चक्कर मारा—"पूर्ण शान्ति या आपाततः पूर्ण शान्ति क्या है ? वह कैसे प्राप्त होती है ?" प्रथम का उत्तर है—"हृदय के किसी कोने में ठंडी हवा का झोंका या टीस न लगे। दूसरे के लिए इतना ही कहता हूँ कि हृदय की ओर झोंका पहुँचानेवाले छिद्रों का अधिक-से-अधिक अभाव हो, अर्थात् वैयक्तिक सम्बन्ध कम-से-कम हों, आकांक्षाएँ भी कम हों। सार्वजनिक सम्बन्ध तो रखना ही पड़ता है। वहाँ जरा-सा हल्का-सा भी झोंका अप्रिय होता है, अन्तस्तल में उदासी आ जाती है, यदि टीस न भी उठ पाए।"

18 फरवरी को हिल व्यू होटल में सांस्कृतिक प्रतिष्ठान के सदस्यों के सामने 'तिब्बत में भारतीय संस्कृति' पर भाषण दिया। बीस के करीव और सभी शिक्षित श्रोता—नेपाली, बंगाली, हिन्दी भाषी थे।

गन्तोक—19 तारीख को साढ़े 8 बजे सेनगुप्त और रत्नज्योति के साथ हम मोटर से गन्तोक के लिए रवाना हुए। सड़क नीचे तिस्ता, और तिस्ता से रंगफू और आगे तक बहुत अच्छी रही। पर जहाँ से गन्तोक की सड़क दाहिनी ओर मुड़ी, वहीं से खराब मिली। रंगफू के पुल पर पुलिस ने अंग्रेज का नाम लिखना चाहा, लेकिन हमारी गाड़ी में कोई अंग्रेज नहीं था। मौसिम तीन महीनों हो गए, लेकिन रंगफू में अब भी नारंगी की भरमार थी। शायद भारत में दूसरी जगहों के लोगों को नहीं मालूम है कि सिलहट (आसाम) और नागपुर से यहाँ की नारंगी कम अच्छी नहीं होती। नेपाल की तो सर्वश्रेष्ठ होती है। शौक के व्यापारी उन्हें यहाँ खरीदते हैं। कलिम्पोंग में पाँच रुपए में मिलनेवाला टोकरा यहाँ तीन रुपया सैकड़ा मिल रहा था। सिंगतम् पुल पार कर बाजार के पास से तिस्ता-उपत्यका छोड़नी पड़ी। एक शाखा नदी के किनारे दूसरी ओर चले। मरतम गाँव के डाक-बँगले को छोड़ते रास्ते में एक जीप पड़ी देखकर रुक गए। मालूम हुआ सिक्किम के दीवान मिस्टर लाल रास्ते में पड़े एक गरीव तिब्बती का चलान में असमर्थ देखकर उससे हाल-चाल पूछ रहे थे। फिर लारी पर उसे चढ़ाकर वह अपनी जीप में आए, और रास्ता रोक देने के लिए हमसे क्षमा माँगी। लाल महाशय इस जगह के अनुरूप थे, उनकी नम्रता से हम बहुत प्रभावित हुए। उनकी पोशाक भी बड़ी सीधी-सादी और चुस्त थी। पोशाक में कमर तक फौजी गरम सलूका था और सोट पर फौजी ओला पड़ा हुआ था। मैंने कहा—यह है आदमी।

गन्तोक से आठ मील पहिले ही पुल के पास हम ठहर गए। यहीं बैठकर साथ लाया भोजन किया। फिर चलकर डेढ़ बजे के करीव गन्तोक पहुँचे। पुल से आगे चढ़ाई ही चढ़ाई थी।

आज हाट थी, इसलिए बड़ी भीड़ थी। हेड-मास्टर व्रजनन्द बाबू छुट्टी पर थे, इसलिए उनसे मुलाकात नहीं हुई। पोलिटिकल अफसर जब यहाँ अंग्रेज हुआ करते थे, तब उनके पास अनुमति-पत्र के लिए मुझे कई बार जाना पड़ा था। सोचा, अबकी भी हो लूँ। यहाँ कोई मिस्टर दयाल आई. सी. एस. इस पद पर विराजमान थे। बिना समय लिये हम गए थे। इसलिए एटिकेट के खिलाफ वह हमसे मिलने के लिए कैसे तैयार हो सकते थे। उनके यहाँ आने की क्या योग्यता थी ? न तिब्बती भाषा और न तिब्बती बात-विचार से उन्हें कोई वाकफियत थी। मेरे जैसे तिब्बत में अनेक बार गए हुए जानकार आदमी से मिलने से इन्कार करके उन्होंने यह भी बतला दिया कि उनको और जानने की कोई इच्छा भी नहीं है। हाँ, उनमें यह गुण जरूर था कि उनकी पत्नी टेनिस-स्टार थीं, उनकी सास श्रीमती विजयलक्ष्मी पंडित की ननद थी और मिस्टर दयाल आई. सी. एस. थे। उन्होंने बचपन यूरोपियन स्कूलों में बिताया, फिर विलायत गए, आई. सी. एस. हुए और आज वह सिर्फ चमड़े से ही भारतीय थे। यहीं हमने दूसरे आई. सी. एस. मिस्टर लाल को रास्ते में देखा था। उन्होंने हमको क्या दिया

